वितानैकतानेषु अमात्यवर्गेषु प्रशंसामात्रप्रियेषु प्रभुषु, ।'इन्द्रस्त्वं कुबेरस्त्वं वरुण-स्त्वमिति वर्णनमात्रसक्तेषु बुधजनेषु ।"

किन्तु महाराष्ट्राधीश्वर, वीर शिवाजी उन हिन्दु राजाओं मे अपवाद रूप थे; न तो उनमें उक्त प्रकार की कमजोरी थी और न ही स्वार्थ लिप्सा । वे एक वीर, पराक्रमी, राजनीति पारंगत एवं कुशल प्रशासक थे। उनकी क्षमता व्यूहरचना, ओजस्विता एवं धीरता अपूर्व थी । इसी कारण विशाल सेना वाले मुस्लिम शासक के विरुद्ध उन्होंने विजय प्राप्त की । उनके गुप्तचर गौरसिंह आदि तथा द्वारपाल के चरित्र एवं कार्यों के कुछ उदाहरण द्रष्टव्य हैं । गौरसिंह अपनी गुप्तचरीय व्यूहरचना का वर्णन करते हुए कहता है—

"भगवन् ! सर्वं सुसिद्धम्, प्रतिगव्यूत्यन्तरालमङ्गीकृतसनातनधर्मरक्षामहाव्रतानां धारितमुनिवेषाणां वीरवराणामाश्रमाः सन्ति । प्रत्याश्रमञ्च वलीकेषु गोपयित्वा स्थापिताः परश्शताः खड्गाः, पटलेषु तिरोभाविता शक्तयः कुशपुञ्जान्तः स्थापिताः भुशुण्डयश्च समुल्लसन्ति । उञ्छस्य शिलस्य, समिदाहरणस्य, इङ्गुदी-पर्यन्वेषणस्य, भूर्जपत्र परिमार्गणस्य; कुसुमावाचयनस्यः तीर्थाटनस्य, सत्सङ्गस्य च व्याजेन केचन जटिलाः, परे मुण्डिनः इतरे काषायिणः, अन्ये मौनिनः, अपरे ब्रह्मचारिणश्च बहवः पटवो वटवश्चराः, सञ्चरन्ति । विजयपुरादुड्डीयात्रागच्छत्या मक्षिकाया अप्यन्तःस्थितं वयं विद्मः, किं नाम एषां यवनहतकानाम् ।'

वीर शिवाजी सदैव योग्य और विश्वस्त व्यक्ति को ही गुप्तचर के रूप में नियुक्त करते थे । गुप्तचर की निपुणता, कार्यक्षमता, विश्वसनीयता और गम्भीरता आदि की परीक्षा लेने के बाद ही राजपक्ष के लोग गुप्तचरों को रहस्य की बातें बताते थे, केवल गुप्तचर होने मात्र से न तो उनकी सन्तुष्टि हो पाती थी और न ही वे उन्हें गुप्त सन्देशों के कहने योग्य समझते थे । तोरण दुर्ग का अध्यक्ष शिवाजी के गुप्तचर की परीक्षा लेकर ही उसे रहस्य की बातं बताने के लिये तैयार होता है—

'नैतेषु विषयेषु कदापि सतन्द्रोऽवतिष्ठते महाराजः, स सदा योग्यमेव जनं पदेषु नियुनक्ति, नूनं बालोप्येषोऽबालहृदयोऽस्ति, तदस्मै कथयिष्याम्यखिलं वृत्तान्तम्, पत्रं च केषुचिद् विषयेषु समर्पयिषामि ।"

गौरसिंह गुप्तचर का कार्य करते हुये कभी ब्रह्मचारी बनता है तो कभी सन्यासी; कभी गायक बनता है तो कभी उत्कट योद्धा । और सर्वत्र अपना कार्य बड़ी कुशलता से करता है । दूसरी ओर शिवाजी के द्वारा नियुक्त सभी कर्मचारी अपना कार्य अत्यन्त निष्ठा विश्वास और स्वामिहित भावना से करते थे। वे किसी बहकावे या उत्कोच आदि के प्रलोभन में नहीं आते थे। स्वामी की आज्ञा के सामने ब्रह्मा तक के आदेश मानने को तैयार नहीं होते थे। स्वामी का आदेश ही उनके लिये ब्रह्मा का आदेश होता था । इसी प्रकार के आचरण की एक द्वारपाल की उक्ति द्रष्टव्य है—

"सन्यासिन् ! सन्यासिन् !! बहूक्तम्, विरम, न वयं दौवारिका ब्रह्मणोऽप्याज्ञां प्रतीक्षामहे। किन्तु यो वैदिक धर्म रक्षाव्रती, यश्च सन्यासिनां ब्रह्मचारिणां तपस्विनाञ्च, संन्यासस्य ब्रह्मचर्यस्य तपसश्चाप्तरायाणां हन्ता, येन च वीरप्रसविनीयमुच्यते कोङ्कणदेशभूमिः तस्यैव महाराजशिववीरस्याऽऽज्ञां वयं शिरशा वहामः।"

महाराज शिवाजी एक स्वाभिमानी शासक थे। अपने शत्रु मुगल शासकों से सन्धि करना या उनकी अधीनता स्वीकार करना उन्हें स्वीकार न था। इस स्थिति में शत्रुओं से रक्षा का एकमात्र उपाय युद्ध ही था। शत्रु से सन्धि करने की अपेक्षा अपने प्राणों को उत्सर्ग कर देना वे कहीं अधिक श्रेयष्कर समझते थे। अपने इन विचारों पर वे सदैव दृढ़ रहे। शिवाजी के हृदय में यवनों से प्रतिशोध लेने की भावना कितनी प्रवल थी इसका एक सुन्दर उदाहरण देखिये—

"ये अस्मादिष्टदेव मूर्तीभङ्त्वा मन्दिराणि समुन्मूल्य तीर्थस्थानानि पक्वणीकृत्य, पुराणानि पिष्ट्वा, वेद पुस्तकानि विदीर्य च आर्यवंशीयान् वलाद्यवनीकुर्वन्ति; तेषामेव चरणयोरञ्जलिं वद्धवा लालाटिकतामङ्गी कुर्याम् ? एवं चेद् धिक् मां कुलकलङ्कक्लीवम्। या प्राणभयेन सनातनधर्मद्वेषिणां दासे तां वहेत्। यदि चाहमाहवे म्रियेय, वध्येय, ताडयेय वा तदैव धन्योऽहम् धन्यौ च मम पितरौ। कथ्यतां भावदृशां विदुपामत्र कः सम्मतिः ?"

इस प्रकार व्यास जी ने तत्कालीन भारत की सामाजिक, राजनीतिक एवं

सांस्कृतिक परिस्थितियों का सम्यक् चित्रण किया है। जिससे साहित्य समाज का दर्पण होता है की उक्ति पूर्णतः चरितार्थ होती है।

**धार्मिक चित्रण**—पण्डित अम्बिकादत्त व्यास धार्मिक भावना से ओत-प्रोत व्यक्ति थे और दूसरी ओर शिवाजी, रघुवीरसिंह तथा गौरसिंह आदि भी धर्म का समादर करने वाले थे। अतः शिवराजविजय में धार्मिक भावनाओं का समावेश अत्यन्त स्वाभाविक है। काव्य का प्रारम्भ ही धार्मिक चित्रण से होता है। इसमें सूर्य की महिमा और स्वरूप का सुन्दर वर्णन किया है—

"अरुण एष प्रकाशः पूर्वस्यां मरीचिमालिनः । एष भगवान् मणिराकाशमण्डलस्य, चक्रवर्तीखेचर चक्रस्य, कुण्डलमाखण्डलदिशः, दीपको ब्रह्माण्ड भाण्डस्य, प्रेयान् पुण्डरीकपटलस्य, शोक-विमोकः कोकलोकस्य, अवलम्बो रोलम्बकदम्बस्य, सूत्रधारः सर्वं व्यवहारस्य, इनश्च दिनस्य । अयमेव अहोरात्रं जनयति, अयमेव वत्सरं द्वादशसु भागेषु विभिनक्ति, अयमेव कारणं षण्णामृतूनाम्, एषएवाङ्गी करोति उत्तरं दक्षिणं चायनम्, एनेनैव सम्पादिता युगभेदाः, एनेनैव कृताः कल्पभेदाः, एनमेवाश्रित्य भवति परमेष्ठिनः परार्धं संख्या, असावेव चर्कर्ति वर्भर्ति जर्हर्ति च जगत् ।"

इसके बाद गुरुकुल और ब्रह्मचारी के स्वरूप और कार्यों का वर्णन भी धार्मिक भावना का अभिव्यञ्जक है। आश्रम के समीप का पर्वत गुफा में रहने वाले महामुनि योगिराज अपनी समाधि से उठकर उस आश्रम में आते हैं, तो उनका विधिवत् सत्कार होता है और वे अतीत का वर्णन बड़े ही विलक्षण ढङ्ग से करते हैं तथा यह सिद्ध करते हैं कि जगत् में जो कुछ हो रहा है, उस सबका कर्त्ता-धर्त्ता ईश्वर ही है; वह सर्वशक्तिमान् है, उसकी इच्छा के विना पत्ता भी नहीं हिल सकता। अतः मनुष्य को सुख-दुःख में, सदसद् में अथवा सदाचार तथा कदाचार में विचलित नहीं होना चाहिये, अपितु धैर्य और संयम से स्वकर्त्तव्यस्त रहना चाहिये। योगिराज के ईश्वर महिमा का वर्णन द्रष्टव्य है।

"विलक्षणोऽयं भगवान् सकलकलाकलापकलनः सकलकालनः करालः कालः । स एव कदाचित् पयः पूरपूरितानि अकूपारतलानि मरू करोति । सिंह व्याघ्रभल्लूकगण्डकफेरुशशसहस्रव्याप्तान्यरण्यानि जनपदी करोति, मन्दिरप्रसादहर्म्य-

शृङ्गाटकचत्वरोद्यानगोष्ठमयानि नगराणि च काननी करोति । निरीक्ष्यतां कदाचिदिहैव भारते वर्षे यायजूकैः राजसूयादियज्ञा व्ययाजिषत, कदाचिदिहैव वर्षवातातपहिमसहानि तपांसि अताधिषत् "

ब्रह्मचारि गुरु ने योगिराज से आसनवद्ध योगियों के स्वरूप का जो चित्रण किया है वह योगपरक है

"भगवन् ! बद्धसिद्धासनैर्निरुद्धनिश्वासैः प्रबोधितकुण्डलिनीकैर्विजितदशेन्द्रियैरनाहतनादतन्तुम् अवलम्ब्याऽऽज्ञाचक्रं संस्पृश्य, चन्द्रमण्डलं भित्त्वा, तेजः पुञ्जमविगणय्य, सहस्रदलकमलस्यान्तः प्रविश्य, परमात्मानं साक्षात्कृत्य, तत्रैव रममाणैर्मृत्युञ्जयैरानन्दमात्रस्वरूपैर्ध्यानावस्थितैर्भवादृशैर्न ज्ञायते कालवेगः ।"

गौरसिंह और द्वारपाल के वार्तालाप से साधुओं और सन्यासियों के सम्मान की भावना की पुष्टि होती है —

"कथमस्मान् सन्यासिनोऽपि कठोर भाषणैस्तिरस्करोषि ?"

शिवराजविजय में हनुमानमन्दिर का विशेष वर्णन मिलता है, जिससे देवी-देवताओं में हनुमान की पूजा विशेष रूप से प्रचलित प्रतीत होती है । मुसलमानों के अत्याचारी को रोकने, पीड़ित हिन्दुओं की रक्षा करने तथा हिन्दु और हिन्दु-धर्म की सुरक्षा के लिये सन्यासी वेष में फैले हुए शिवाजी के गुप्तचर तथा हनुमान् के मन्दिर और उनकी भीषण मूर्ति विशेष साधन थे। हनुमान् जी की एक भीषण मूर्ति का वर्णन करते हुए व्यास जी ने लिखा है—

"ततोऽवलोक्य तां वज्रेणेव निर्मितां, साकारामिव वीरताम् गदामुद्यम्य दुष्टदलदलनार्थमुच्छलन्तीमिव केशरिकिशोरमूर्तिम्, न जाने कथं वा कुतो वा किमिति वा प्रातरन्धकार इव वसन्ते हिम इव, वोधोदयेऽबोध इव ब्रह्म साक्षात्कारे भ्रम इव झटित्यपससार आवयोः शोकः ।"

मन्दिर के पुजारी और सन्यासी भी शस्त्र-विद्या में निपुण, बुद्धिमान और राजनीति में पारंगत होते थे । मन्दिरों, आश्रमों और कुटीरों में असीम शस्त्रास्त्र गुप्त रखे जाते थे । देवी देवताओं में अखण्ड विश्वास था । हनुमान् जी सब कुछ ठीक कर देंगे' इस प्रकार के आश्वासन के साथ मन्दिराध्यक्ष अतिथियों, असहायों और पीड़ितों को शरण प्रदान करते थे । मन्दिराध्यक्ष के आतिथ्य का एक उदाहरण द्रष्टव्य है—

"हनुमान् सर्वं साधयिष्यति, मास्मचिन्ता सन्तान-वितानैरात्मानं दुःखादुरुतम्। यथा सरलेनोपायेन कोङ्कणदेशं प्राप्स्यथस्तथा प्रभाते निर्देक्ष्यामि। साम्प्रतमित आगम्यताम्, पीयतामिदमेलागोस्तनीकेसरशर्करासम्पर्कंसुधापर्द्धि महिषि-दुग्धम्।"

इस प्रकार शिवराजविजय में वर्णितधार्मिक भावनाओं के अध्ययन से ज्ञात होता है कि अत्याचारों से प्रपीड़ित हिन्दु समाज विशेष रूप से बलशाली हनुमान की पूजा-शत्रुओं की प्रतिरोध की भावना से करता था और अन्य साधु-सन्यासी भी उसी रूप में कार्यरत रहते थे। अतः तत्कालीन समाज में धार्मिक भावना की प्रबलता थी।

**चरित्र-चित्रण**—उपन्यास में चरित्र-चित्रण का विशेष स्थान होता है। काव्य की सफलता अधिकांश रूप में चरित्र-चित्रण पर निर्भर होती है। पंडित अम्बिकादत्त व्यास अपने शिवराजविजय में सभी पात्रों के चरित्राङ्कन में विशेष सफल हुए हैं। उनके सभी पात्र जीवन्त एवं प्रभावी हैं। व्यास जी के चरित्रांकन की विशेषता यह रही है कि जिसे जैसा होना चाहिए, उसे वैसा ही वर्णित किया है; जबकि बाण ने 'भवितव्य' का बहुत अधिक बढ़ाचढ़ाकर चित्रण किया है। अतः बाण जैसी अस्वाभाविकता व्यास जी के चित्रण में नहीं हैं। इनके सभी पात्रों का चित्रण अत्यन्त स्वाभाविक है।

आश्रमवासी ब्रह्मचारी गुरु, गौरबटु तथा योगिराज आदि का वर्णन अत्यन्त सरल एवं स्पष्ट है। महाराष्ट्र केसरि वीर शिवाजी, रघुवीर सिंह तथा अफजल खाँ आदि के चित्रण में व्यासजी ने अत्यन्त वास्तविकता और स्वाभाविकता का आश्रय लिया है, कहीं पर भी कृत्रिमता का पुट नहीं है। जो जैसा था उसका वैसा ही चित्रण किया। यही उनकी विशेषता है।

वीर शिवाजी स्वधर्म रक्षा के व्रती, राजनीति में निष्णात तथा भारतीय आदर्शों और संस्कृति के प्रतिनिधि हैं। सनातन धर्म की रक्षा के लिये अपने प्राणों की बाजी लगाने को तैयार रहते थे। उनका शौर्य, पराक्रम एवं वीरता अद्भुत थी। उनकी वीरता से शत्रुओं के दिल दहल जाते थे। शिवाजी के आतंककारी वीरता का वर्णन करते हुए व्यास जी ने लिखा है—

"कथं वा आगत एष शिववीरः इति भ्रमेणापि सम्भाव्य अस्य विरोधिषु

केचन मूर्च्छिता निपतन्ति, अन्ये विस्मृतशस्त्रास्त्राः पलायन्ते, इतरे महात्रासा कुञ्चितोदरा विशिथिल वाससो नग्ना भवन्ति, अपरे च शुष्कमुखा दशनेषु तृणं सन्धाय साम्रेडम् प्रणिपातपरम्परा रचयन्तो जीवनं याचन्ते।"

शिववीर में अपने देश के प्रति प्रेम था, गर्व था। उसकी रक्षा के लिये प्राणपण से सन्नद्ध रहते थे। इस भावना का अत्यन्त सुन्दर चित्रण व्यास जी ने किया है—

"शिववीरः—भारतवर्षीया यूयम्, तत्रापि महोच्चकुल जाताः, अस्तिचेदं भारतवर्षम् भवति च स्वाभाविक एवानुरागः सर्वस्यापि स्वदेशे, पवित्रतमश्च यौष्माकीणः सनातनो धर्मः, तमेते जाल्मा समूलमुच्छिन्दन्ति, अस्ति च—'प्राणाः यान्तु न च धर्मः" इत्यार्याणां दृढः सिद्धान्तः।"

दूसरी ओर मुगल शासकों की परम्पराओं से फिरा हुआ सेनापति अफजल खाँ का चरित्र स्वाभाविक तथा सत्य रूप में चित्रित किया है। अन्य शासकों के समान वह भी विलासी, अदूरदर्शी, आत्मश्लाघी तथा सूक्ष्म राजनीतिक कला-बाजियों से अनभिज्ञ है। व्यास जी ने उसके चरित्र को अत्यन्त रोचक ढंग से चित्रित किया है। वह मद के वशीभूत हुआ अपनी योजना को गोप्य नहीं रख पाता और कह उठता है—

"इतिं कथयति तानरङ्गे, अभिमान-परवशः स स्वसहचरान् सम्बोध्य पुनरादिशत् भो-भो योद्धारः! सूर्योदयात् प्रागेव भवन्तः पञ्चापि सहस्राणि सादिनां दशापि च सहस्राणि पत्तीनां सज्जीकृत्य युद्धाय तिष्ठत। गोपीनाथपण्डित-द्वारा ऽऽहूतोस्ति मया शिव वराकः। तद् यदि विश्वस्य स समागच्छेत्, ततस्तु बद्ध्वा जीवन्तं नेष्यामः, अन्यथा तु सदुर्गमेनं धूलीकरिष्यामः।'

व्यास जी ने अफजल खाँ के सैनिकों की कायरता, भयाकुलता तथा अत्याचारों को भी ऐतिहासिक तथ्यों के अनुकूल काव्यात्मक ढङ्ग से चित्रित किया है—

"वयं बलिनः, आस्माकीना महती सेना, तथाऽपि न जानीमः किमिति कम्पत इव क्षुभ्यतीव च हृदयम्! 'यवनानां पराजयो भविष्यति अफजलखानो विनङ्क्ष्यति न विघ्नः को जपतीव कर्णे, लिखतीव सम्मुखे, क्षिपतीव चान्तःकरणे ।"

गौरसिंह, शिवाजी के लिये गुप्तचर का कार्य करने वाले, का जैसा उन्नत, प्रशंस्य तथा वास्तविक चित्र व्यास जी ने खींचा है, वह वास्तव में अद्वितीय है। गौरसिंह अच्छा सुभट है, राजनीति में प्रवीण है, योद्धाओं में अग्रणी है, वेष परिवर्तन में निपुण है तथा अपने कार्य में दृढ़, अनालस एवं सतत सजग है। गौरसिंह वीरता के साथ अपहृत बालिका को यवनों से छीनता है, बड़ी चतुरता से शिववीर के द्वारपाल की परीक्षा करता है तथा अफजल खाँ के शिविर में जाकर बड़ी पटुता से उसकी भावी योजना की जानकारी करता है और शिवाजी की प्रशंसा भी कर आता है। शिवाजी के दिये गये कार्य का बड़ी बुद्धिमत्ता से सम्पादन करता है। दो-दो कोस की दूरी पर आश्रमों की स्थापना तथा विविध वेषधारी तपस्वियों के माध्यम से अवैरङ्गजेब तथा उसके सेनापति की प्रत्येक गतिविधियों की जानकारी कर लेता है, जिससे उसकी राजनीतिक चेतना का परिचय मिलता है।

अन्य जितने भी उपन्यास के पात्र हैं, उन सभी का चरित्र व्यास जी ने अपनी प्रतिभा लेखनी से अत्यन्त जीवना रूप में चित्रित किया है। न कहीं न्यूनता है, न कहीं अधिकता; न कहीं स्वाभाविकता का अभाव है और न कहीं कृत्रिमता का आधान ।

इस प्रकार पण्डित अम्बिकादत्त व्यास का शिवराज विजय वर्ण्य पात्रों के चरित्राङ्कन तथा विषय वस्तु की दृष्टि से अपनी काव्यात्मक विधा पर खरा उतरता है। और निश्चित रूप से संस्कृत-गद्य-साहित्य में उसका अपना एक विशिष्ट स्थान है, जो किसी अन्य काव्य को नहीं प्राप्त है। इस ऐतिहासिक उपन्यास की अपनी निजी विशेषतायें हैं जो उसको उत्कृष्टता के शिखर पर पहुंचा देती है। शिवराजविजय भारतीय गौरव, संस्कृत भाषा-वैशिष्ट्य तथा कवि के उत्कृष्ट कवित्व का प्रतीक है।

## शिवराजविजय की कथावस्तु

'शिवराजविजय' का कथानक तीन विरामों में विभक्त है । प्रत्येक विराम में चार निःश्वास है । संक्षेप में कथानक इस प्रकार है—

दक्षिण में मुसलमानों के आधिपत्य तथा अत्याचारों से खिन्न शिवाजी ने स्वतन्त्रता के लिये संघर्ष प्रारम्भ किया । उस काल में दो-दो कोस पर आश्रम बने हुए थे, जो मुसलमानों की गतिविधि का परिचय रखते थे । शिवाजी की निरन्तर विजयों से उद्विग्न होकर बीजापुर-दरबार ने उनसे युद्ध करने के लिये अफजल खाँ को भेजा । उस समय शिवाजी प्रताप दुर्ग में थे । अफ़जल खाँ ने भी वहीं भीमा नदी के तट पर शिविर डाल दिया । बीजापुर के शासक सन्धि का धोखा करके शिवाजी को जीवित पकड़ना चाहते थे, किन्तु उनकी इस अभि-सन्धि का शिवाजी को पता लग गया । एक यवन गुप्तचर बीजापुर दरबार का पत्र ले जा रहा था । मार्ग में उसने एक ब्राह्मण कन्या का अपहरण किया, किन्तु वह कन्या एक आश्रम के अध्यक्ष—ब्रह्मचारि गुरु के शिष्यों—गौरसिंह और श्यामसिंह द्वारा बचा ली गयी, यवन गुप्तचर गौरसिंह द्वारा मारा गया तथा बीजापुर का गुप्त संदेश उसके वस्त्रों में से गौरसिंह को प्राप्त हुआ ।

इस गुप्त संदेश को जानकर शिवाजी ने स्वयं अफजल खाँ को छलने की योजना बनाई । बीजापुर के दरबार से सन्धि-प्रस्ताव लेकर भेजे गये, पं० गोपीनाथ द्वारा प्रताप दुर्ग की तलहटी में अफजल खाँ से मिलने का शिवाजी ने प्रबन्ध किया । गौरसिंह भी गायक के वेश में अफजल खाँ के शिविर में जाकर सम्पूर्ण षड्यन्त्र का भेद निकाल लाया । शिवाजी ने अपनी सेना चारों ओर जंगल में तथा अफजल खाँ के शिविर के आस पास छिपा दी । प्रातःकाल अफजल खाँ शिवाजी से मिलने आया । शिवाजी अपने कपड़ों के अन्दर कवच और हाथों में बाघनख नाम का हथियार पहन कर गये । परस्पर आलिंगन करने पर शिवाजी ने अफजल खाँ के कन्धों और गर्दन को फाड़कर उसे पटक दिया तथा उनकी सेना ने मुसलमानी सेना को मार कर भगा दिया ।

गौरसिंह द्वारा जिस ब्राह्मण कन्या की रक्षा की गयी थी, उसके संरक्षक

एक वृद्ध ब्राह्मण थे। उनके आने पर रहस्योद्‌घाटन हुआ कि वह कन्या गौरसिंह और श्यामसिंह की बहन सौवर्णी है तथा वृद्ध उनके पुरोहित देव शर्मा है। तदनन्तर ब्रह्मचारि गुरु के अनुरोध पर गौरसिंह ने अपना वृत्तान्त सुनाया—

वे उदयपुर के एक जागीरदार खड्गसिंह के पुत्र हैं। माता-पिता की मृत्यु के बाद तीनों बहिन भाई पुरोहित की संरक्षकता में रहते थे। एक बार शिकार खेलने जाकर दोनों भाई लुटेरों द्वारा पकड़े गये। किसी युक्ति से वे घोड़ों पर चढ़कर भाग निकले और एक हनुमान मन्दिर के अध्यक्ष की सहायता से महाराष्ट्र पहुँचे। यहाँ भीमा नदी के किनारे उनकी शिवाजी से भेंट हुई और वे इस आश्रम में रहने लगे।

शाइस्ताखाँ पूना पर अधिकार करके वहीं शिवाजी के महलों में रहने लगा था। शिवाजी का उससे युद्ध अनिवार्य हो गया। शिवाजी ने सिंह दुर्ग में अपना एक संदेश रघुवीरसिंह द्वारा तोरण दुर्ग के अध्यक्ष के पास भेजा। आँधी-पानी की उपेक्षा करता हुआ वह तोरण दुर्ग पहुँच कर दुर्गाध्यक्ष की आज्ञा से हनुमान मन्दिर में ठहरा। इसी मन्दिर में देव शर्मा सौवर्णी को साथ लेकर रहने लगे थे। मन्दिर की वाटिका में गाना गाती हुई सौवर्णी को देख कर रघुवीर सिंह के हृदय में उसके प्रति अनुराग की भावना जाग्रत हुई। शिवाजी के आदेश के अनुसार रघुवीर सिंह शाइस्ता खाँ के साथ होने वाले युद्ध के भविष्य को पूछने के लिये देव शर्मा के पास गया। देव शर्मा ने सौवर्णी द्वारा उसे एक मोदक खिला कर गले में एक माला डलवाई और प्रातःकाल आकर रात्रि में देखे गये स्वप्न का वृत्तान्त सुनाने के लिए कहा। प्रातःकाल दुर्गाध्यक्ष से संदेश का उत्तर लेकर वह देवशर्मा के पास गया और यवनों के साथ युद्ध में विजय तथा आर्यों के साथ युद्ध में पराजय यह भविष्य जानकर वाटिका में गया। वाटिका में उसकी पुनः सौवर्णी से भेंट हुई। तदनन्तर वह हनुमान जी का प्रसाद लेकर सिंह दुर्ग की ओर चल पड़ा।

एक बार शिवाजी पण्डित के वेश में माल्यश्रीक के साथ शाइस्ता खाँ के निवास पूना जाकर गुप्त रूप से वहाँ का निरीक्षण कर आये और संदेह करने पर पीछा करने वाला चाँद खाँ शिवाजी के द्वारा मारा गया। शिवाजी

ने यशवन्त सिंह को पूना से दूर रहने के लिये अनुरोध करके कुछ चुने हुये साथियों के साथ बारात के बहाने पूना में प्रवेश किया और शाइस्ताखाँ के निवास पर आक्रमण कर दिया, चाँद खाँ और शाइस्ता खाँ के पुत्र रघुवीर सिंह द्वारा मारे गये। शाइस्ता खाँ अपनी घायल उँगली के साथ खिड़की से कूदकर बाहर भाग गया। दूसरी ओर इसके पूर्व ही रघुवीरसिंह ने औरंगजेब की पुत्री रोशनआरा को गिरफ्तार कर लिया था।

एक समय ब्रह्मचारिगुरु ने गौरसिंह से अपना और अपने पुत्र वीरेन्द्र सिंह का पूर्व वृत्तांत बताया। उधर रघुवीर सिंह की प्रेयसी सौवर्णी ने क्रूर सिंह द्वारा किये जाने वाले अपने अपमान की बात बताई। तभी संयोगवश क्रूर सिंह की नियुक्ति अन्यत्र हो गई और उसका कष्ट दूर हो गया।

इधर रोशनआरा अपना प्रेम शिवाजी से प्रकट कर रही थी परन्तु उन्होंने कह दिया कि वे उसे पिता द्वारा दिये जाने पर ही स्वीकार कर सकते हैं। तभी जयसिंह ने ससैन्य आक्रमण कर दिया। शिवाजी ने उसके मन में हिन्दुत्व की भावना जाग्रत करने का प्रयास किया परन्तु असफल रहने पर कुछ कारणों से उससे मुगलों की कुछ शर्तें मानकर सन्धि करने को विवश हुए। इसी सन्धि के अनुसार रोशनआरा और मुअज्जम को वापस कर दिया।

उसके बाद बीजापुर एक किले पर आक्रमण करके रघुवीर सिंह की सहायता से शिवाजी ने विजय प्राप्त की और रहमत खाँ को जीवित पकड़ लिया। परन्तु रहमत खाँ और क्रूरसिंह द्वारा रघुवीरसिंह को राजद्रोही बताये जाने पर शिवाजी ने उसे निष्कासित कर दिया। बाद में, ज्ञात हुआ कि राजद्रोही वास्तव में क्रूरसिंह ही था।

अपमानित रघुवीरसिंह राघव स्वामी का वेष धारण कर शिवाजी का उपकार करता रहा और सौवर्णी अपहरण के करने की इच्छा वाले क्रूरसिंह का वध कर दिया। जयसिंह की सन्धि के अनुसार शिवाजी १६६६ में औरंगजेब के राजदरबार दिल्ली में उपस्थित हुए। मार्ग में राधास्वामी (रघुवीर सिंह) के कई बार रोकने का प्रयास करने पर भी शिवाजी नहीं माने।

दरबार में उपस्थित होने के बाद औरंगजेब ने शिवाजी को नजरबन्द करवा दिया और मकान के चारों ओर पहरा लगवा दिया। परन्तु स्वयं की योजना तथा रघुवीर सिंह के सहयोग से शिवाजी अपने साथियों के साथ भाग निकलने में सफल हो गये। बाद में यह जानकर कि राधास्वामी ही रघुवीर सिंह हैं शिवाजी ने क्षमा याचना की।

इसके बाद रघुवीर सिंह भी शिवाजी के साथ वापस लौट आता है उसे मण्डलेश्वर पद प्रदान किया गया तथा सौवर्णी के साथ उसका विवाह सम्पन्न हुआ। शिवाजी ने विवाह में सम्मिलित होकर आशीर्वाद दिया। उधर दूतों ने सूचना दी कि सन्धि में मुगलों को दिये गये सभी किले जीत लिये गये हैं।

बाद में शिवाजी सतारा नगरी को राजधानी बनाकर रहने लगे और धीरे-धीरे कुछ ही दिनों में सम्पूर्ण महाराष्ट्र पर शिवाजी का अधिकार हो गया तथा औरंगजेब द्वारा प्रेषित सेनापति मोहब्बत खाँ भगा दिया गया।

## शिवराजविजय की ऐतिहासिकता—

आधुनिक समालोचकों की दृष्टि में 'शिवराजविजय' एक ऐतिहासिक उपन्यास है। वर्तमान समय में उपन्यास एक वह साहित्यिक विधा है, जो संसार के प्रायः सभी देशों में प्रचलित है। संसार के प्रायः सभी विद्वानों ने इसे मानव जीवन की अभिव्यक्ति स्वीकार किया है जिसमें मनुष्य जीवन के रहस्यों को अभिव्यक्त करने का प्रयास किया जाता है।[1] उपन्यासों में भी अनेक विधाएँ हैं, जिनमें ऐतिहासिक उपन्यास अधिक लोकप्रिय है।

उपन्यासकार जब ऐतिहासिक घटनाओं को आधार बनाकर अपने कथानक का निर्माण करता है तब वह ऐतिहासिक उपन्यास कहलाता है। इसमें काल विशेष से सम्बन्धित घटनाओं के साथ काल्पनिक घटनाओं का भी समावेश हो सकता है। कवि तद्युगीन देश-काल को ध्यान में रखकर ऐतिहासिक पात्रों के साथ कुछ सीमा में काल्पनिक पात्रों को भी रख सकता है। यद्यपि ऐतिहासिक उपन्यास में कल्पना का भी समावेश होता है तथापि उसमें प्रमुख

१. दी नावेल एण्ड दी पीपुल-शल्फ फाक्स।

तथ्यों की उपेक्षा नहीं की जाती है। इसके साथ ही इसमें कवि अपने व्यक्तित्व को विशिष्ट कल्पनाओं से भूतकाल की चरित गाथाओं, सामाजिक व्यवहारों और परम्पराओं को इस प्रकार से जीवित करता है कि उनको पढ़कर पाठक का हृदय प्राचीन गौरव से अनुप्राणित हो जाता है। इस प्रकार प्रेमचन्द के अनुसार ऐतिहासिक उपन्यास में संसार की प्रत्येक वस्तु, प्रकृति का प्रत्येक रहस्य, जीवन का हर एक पहलू विषय बनाया जा सकता है और इसका महत्त्व तथा गहराई उपन्यास के सफल होने में सहायक होते हैं।[1]

भारतवर्ष में प्राचीन काल से ही ऐतिहासिक कथाएँ लिखी जाती रही हैं। संस्कृत में प्रायः अधिकांश महाकाव्य, खण्डकाव्य तथा नाट्यकाव्य भी ऐतिहासिक कथाओं के आधार पर लिखे गये हैं परन्तु वर्णन की प्रधानता, आदर्श की प्रतिष्ठा तथा कल्पना के अतिरेक के कारण उन्हें ऐतिहासिक काव्य नहीं कहा जा सकता है, तथापि कुछ ऐसे भी काव्य हैं जिन्हें ऐतिहासिक काव्य माना जाता है। इनमें से प्रमुख हैं—राजतरङ्गिणी, विक्रमाङ्कदेवचरित, नवसाहसाङ्कचरित, पृथ्वीराजविजय तथा हर्षचरित आदि।

संस्कृत भाषा में प्राचीनकाल से कथा साहित्य की अनेक विधाएँ प्रचलित हैं। ऐतिहासिक घटनाओं पर आधारित गद्यकाव्य को आख्यायिका कहा जाता था।[2] परन्तु यथार्थवादी दृष्टि से औपन्यासिक कला का प्रचलन आधुनिक युग की देन है।

संस्कृत भाषा में १८ वीं सदीं उपन्यास विधा की काव्य रचना का प्रारम्भ नहीं हुआ था। इस नवीन, मनोरम तथा चमत्कारी मार्ग की ओर संस्कृतज्ञों की प्रवृत्ति न होते देखकर व्यास जी संस्कृत साहित्य की इस दुर्बलता को दूर करने के लिए प्रवृत्त हुए[3] और महाराष्ट्र केसरी वीर शिवाजी के चरित पर आधारित इस ऐतिहासिक उपन्यास की रचना करके संस्कृत साहित्य में एक नवीन काव्यविधा का सूत्रपात किया। व्यास जी की 'गद्यकाव्य मीमांसा

---

१. साहित्य शिक्षा (उपन्यास का विषय) प्रेमचन्द।
२. द्र० इसी पुस्तक की भूमिका पृ० १०।
३. शिवराजविजय-निर्माण हेतुः।

भाषा' के अध्ययन से विदित होता है कि वे यूरोपीय सम्पर्क से प्रोत्साहित बंगला उपन्यासों की शैली से प्रभावित थे। उन्नीसवीं सदी में भारतीय जनता में सांस्कृतिक चेतना का पुनर्जागरण हुआ। पराधीनता और जातीय गौरव के विनाश ने निश्चित रूप से व्यास जी को विह्वल किया होगा। और उस समय स्वातन्त्र्य तथा जातीय गौरव का सन्देश देने वाले महाराष्ट्र जीवन प्रभात, राजसिंह तथा आनन्दमठ आदि उपन्यासों का अनुसरण करते हुए उन्होंने संस्कृत भाषा में ऐतिहासिक उपन्यास की रचना करके भारतीय जनता को जातीय एवं राष्ट्रीय गौरव का सन्देश दिया। कुछ आलोचकों ने कल्पना और इतिहास की विभाजक रेखा की दृष्टि से ऐतिहासिक उपन्यासों के चार प्रकार माने हैं—

१. पूर्ण प्रामाणिक तथा साहित्य से ओत-प्रोत।

२. ऐतिहासिक वातावरण से युक्त तथा कल्पित पात्र और घटनाओं से युक्त।

३. ऐतिहासिक पात्रों से युक्त किन्तु कल्पित घटनाओं से ओत-प्रोत।

४. ऐतिहासिक घटनाओं के सत्य का निदर्शन करने वाले।

उक्त विभाजन के अनुसार 'शिवराजविजय' को प्रथम श्रेणी का उपन्यास माना जा सकता है। इस श्रेणी के उपन्यास में इतिहास और कल्पना का समन्वय लेखक को करना होता है। शिवराजविजय में न तो कल्पना द्वारा इतिहास को विकृत किया गया है और न ही ऐतिहासिक यथार्थ के बाहुल्य से इसे नीरस अथवा घटना का द्योतक बनाया गया है। इस उपन्यास में लेखक ने ऐतिहासिक यथार्थता और कल्पना का इस प्रकार सम्मिश्रित चित्रण किया है कि दोनों को अलग-अलग पहिचानना कठिन है। इसमें ऐतिहासिक तथा कल्पित दोनों पात्रों का चरित देश काल के अनुरूप ही है। इसकी सभी प्रमुख घटनाएँ भी ऐतिहासिक तथा वास्तविक हैं। इस प्रकार इस उपन्यास की ऐतिहासिकता की समीक्षा हम—१. पात्र-योजना, २. चरित्र-चित्रण तथा ३. घटनाओं के वर्णन के आधार पर कर सकते हैं।

**१. पात्रों की दृष्टि से शिवराजविजय की ऐतिहासिकता**—शिवराज-

विजय में पात्रों की संख्या प्रचुर है। इसमें ऐतिहासिक तथा काल्पनिक दोनों प्रकार के पात्र हैं। ऐतिहासिक पात्रों में भी दो प्रकार के पात्र हैं

१. शिवाजी के पक्ष के ऐतिहासिक पात्र–शिवाजी, माल्यश्रीक आदि ।

२. शिवाजी के विपक्ष के ऐतिहासिक पात्र—औरंगजेब, बीजापुर नरेश, शाइस्ता खाँ, अफजल खाँ, जयसिंह, जशवन्तसिंह तथा औरंगजेब की पुत्री रोशनआरा ।

उपर्युक्त दोनों प्रकार के पात्रों में शिवाजी, जयसिह तथा औरंगजेब आदि पात्रों का व्यक्तित्व इतिहास के अनुकूल वर्णित है तथा रोशनआरा, मुअज्जम आदि कुछ ऐसे भी पात्र हैं जो ऐतिहासिक होते हुए भी उनका चरित काल्पनिक रूप में प्रस्तुत किया गया है।

शिवराजविजय में वर्णित काल्पनिक पात्र भी दो प्रकार के हैं—

१. शिवाजी के पक्ष में पात्र, जैसे—गौरसिंह, श्यामबटु, रघुवीर सिंह ब्रह्मचारि गुरु आदि ।

१. शिवाजी के विपक्ष के पात्र, जैसे— चाँदखाँ, रहमानखाँ आदि ।

१. शिवाजी – महाराष्ट्र केसरी वीर शिवाजी इतिहास प्रसिद्ध राजा हैं। उन्हीं को व्यास जी ने अपने उपन्यास का नायक बनाया है। उनकी ऐतिहासिकता निर्विवाद है ।

२. माल्यश्रीक शिवाजी का बालमित्र है। वह नीति निष्णात, परम साहसी तथा वीर योद्धा है। उसने अनेक युद्धों में शिवाजी के साथ युद्ध किया है। प्रायः सभी इतिहासकारों ने उसका वर्णन किया है ।

३. गोपीनाथ—शिवराज विजय में गोपी नाथ ऐतिहासिक पात्र अवश्य प्रतीत होते हैं। उनका चरित भले ही इतिहास के विपरीत हो। ग्रांट डफ के अनुसार गोपीनाथ को शिवाजी के पास प्रेषित किया गया था[1] जब कि कुछ इतिहासकार गोपीनाथ को शिवाजी का ही दूत मानते हैं।[2]

१. 'हिस्ट्री आफ दी मरहट्टाज'—ग्रांट डफ, पृ० ७६ ।

२. 'शिवाजी एण्ड हिज टाइम्स—जे० एन० संरकार, पृ० ६५ ।

४. भूषण कवि—ऐतिहासिक तथ्यों के आधार पर भूषण कवि की ऐतिहासिकता तो सिद्ध होती है, परन्तु उनका व्यास के समकालीन होना विवादास्पद है। जदुनाथ सरकार और सरदेसाई के अनुसार भूषण कवि शिवाजी के समकालीन नहीं अपितु राजा साहू के समकालीन थे।[1]

५. औरंगजेब—औरंगजेब प्रतिनायक है। वह शिवाजी का विरोधी है। वह भारत के मुगल शासकों में प्रमुख था। उसके द्वारा सोमनाथ मन्दिर का तोड़ना, दिल्ली पर अधिकार कर लेना, ये सभी घटनायें इतिहास में प्रसिद्ध हैं।

६. शाइस्ताखाँ औरंगजेब का दक्षिण का सूबेदार शाइस्ताखाँ भी इतिहास प्रसिद्ध पात्र है। ग्राँट उफ तथा जे० एन० सरकार आदि ने उसका उल्लेख किया है।

७. अफजल खाँ—बीजापुर नरेश के सेनापति अफजल खाँ का भी वर्णन प्रायः सभी इतिहासकारों ने किया है।

८. जयसिंह—जयसिंह शिवाजी का विपक्षी हिन्दू राजा था। उसकी ऐतिहासिकता सर्वमान्य है। जे. एन. सरकार, ग्रान्ट उफ तथा पटवर्धन आदि सभी ने उसका उल्लेख किया है।

इस प्रकार इन प्रमुख पात्रों की ऐतिहासिकता सिद्ध है। आवश्यकतानुसार इनके चरित्रों में कुछ परिवर्तन किया गया है। अतः पात्रों की दृष्टि से शिवराजविजय एक ऐतिहासिक उपन्यास है।

(ii) घटनाओं की दृष्टि से शिवराजविजय की ऐतिहासिकता—'शिवराज विजय' में वर्णित अधिकांश घटनाएँ शिवाजी से सम्बद्ध हैं क्योंकि कथा के फल के अधिकारी प्रमुख पात्र हैं। इसकी कथा अफजल खाँ के पराजय से प्रारम्भ होकर शिवाजी के दिल्ली से लौटने तथा स्वतन्त्रता प्राप्ति के साथ समाप्त होती है। इसमें निम्नलिखित प्रमुख घटनाएँ ऐसी हैं, जिनका स्रोत ऐतिहासिक है—

(१) शिवाजी का अफजल खाँ से युद्ध।

(२) शाइस्ताखाँ के पूना निवास पर शिवाजी द्वारा आक्रमण।

---

१. द्र०—'शिवाजी एण्ड हिज टाइम्स'—जे. एन. सरकार पृ०, ३७८ तथा 'न्यू हिस्ट्री आफ दी मरहट्टाज, सरदेसाई, पृ० २६८।

(३) शिवाजी और भूषण कवि।
(४) शिवाजी और शाहजादा मुअज्जम'।
(५) शिवाजी द्वारा सूरत नगर की विजय।
(६) शिवाजी और जयसिंह का संघर्ष तथा सन्धि।
(७) शिवाजी की औरंगजेब के दरबार में उपस्थिति।
(८) शिवाजी का महाराष्ट्र वापिस आना तथा सम्पूर्ण महाराष्ट्र को स्वतन्त्र करना।

(१) शिवाजी और अफजल खाँ का युद्ध हुआ और अफ़जल खाँ मारा गया। यह एक ऐतिहासिक घटना है। इसका उल्लेख सभी इतिहासकारों ने किया है। ग्रान्ट उफ के अनुसार सन्धि के ब्याज से कपटपूर्ण ढंग से शिवाजी ने अफजल खाँ पर आक्रमण किया और वह विश्वासघात का शिकार हुआ।[1] परन्तु अब शिवराजविजय के वर्णन के अनुरूप ही 'बीजापुर नरेश द्वारा शिवाजी को धोखे से पकड़ने का षड्यन्त्र किया गया था'—यह सिद्ध हो चुका है।[2] साथ ही नवीन गवेषणाओं ने यह भी सिद्ध कर दिया है कि प्रथम आक्रमण अफजल खाँ ने ही किया था तब शिवाजी ने अपने गुप्त शस्त्रों से उसे मार डाला।[3]

(२) शिवाजी ने शाइस्ताखाँ के पूना निवास पर आक्रमण किया। ग्रान्ट उफ के अनुसार शाइस्ताखाँ मराठों की दुर्ग युद्ध की विभीषिका से पूना में किसी भी व्यक्ति का प्रवेश रोकने का प्रबन्ध किया था। तब शिवाजी बारात के माध्यम से पूना में प्रवेश की अनुमति प्राप्त करके २५ सैनिकों के साथ प्रवेश किया। मराठे सैनिकों ने पीछे की दीवार तोड़कर अन्दर किले में प्रवेश किया। जब इसकी जानकारी स्त्रियों द्वारा शाइस्ताखाँ को हुई तब वह खिड़की से निकल कर भागा परन्तु खड्ग के प्रहार से उसकी उँगली कट गई। फिर भी वह भाग गया परन्तु उसका पुत्र और अनेक रक्षक मारे

१. हिस्ट्री आफ दी मरहट्टाज—ग्रांट उफ, पृ० ७८।
२. ग्रेट मैन आफ इण्डिया—चार्ल्स किनसिड, पृ० १९३।
३. वही, पृ० १९३।

गये । शिवाजी सैनिकों के साथ निर्विघ्न बाहर निकल आये और पूना से ३–४ मील दूर मसालें जलाकर सिंह दुर्ग में प्रविष्ट हो गये ।[1] यह ऐतिहासिक घटना है और इसी रूप में व्यास जी ने भी इसका वर्णन किया है । कुछ इतिहासकारों ने इस घटना को कुछ अन्य रूप में वर्णित किया है ।[2]

(४) शिवाजी और भूषण कवि का मिलन एक किंवदन्ती के अनुसार बतलाया जाता है । यद्यपि इन दोनों के समकालीन होने पर कुछ इतिहासकार सन्देह करते हैं परन्तु शिवराजभूषण तथा कुछ ऐतिहासिक साक्ष्य के अनुसार उनका समकालीन होना सिद्ध होता है ।

(४) इतिहास के अनुसार मुअज्जम ने जनवरी १६६४ में शाइस्ताखाँ का स्थान ग्रहण किया था । शिवराजविजय के अनुसार मुअज्जम को शिवाजी के सैनिक कैद कर लेते हैं । परन्तु इतिहास के अनुसार उसके कैद की पुष्टि नहीं होती है ।

(५) इतिहास के अनुसार ५ जनवरी १६६४ को शिवाजी ने स्वयं सेना लेकर सूरत नगर पर आक्रमण करके उसे जीत लिया था ।[3] परन्तु व्यास जी ने सूरत नगर को जीतने के लिये शिवाजी को न भेजकर सेनापति धीरेन्द्र सिंह को भेजा है ।

(६) इतिहास के अनुसार ३० सितम्बर १६६४ को औरंगजेब ने जयसिंह और दिलेरखाँ को शिवाजी के दबाने के लिये भेजा था । युद्ध में शिवाजी पराजित हुए और उनकी अनेक शर्तें स्वीकार की तथा औरंगज़ेब के दरबार में जानें को सहमत हुए ।[4] जयसिंह के साथ इस संघर्ष और सन्धि की घटना को व्यास जी ने कुछ परिवर्तन करके लिखा है । इसमें युद्ध का वर्णन नहीं है तथा जयसिंह से पराजय की दुर्बलता को भी छिपाने के लिए देव शर्मा की

---

१. शिवराजविजय तथा 'हिस्ट्री आफ दी मरहट्टाज'—ग्रान्ट उफ, पृ० ८७–८८ ।

२. 'शिवाजी एण्ड हिज टाइम्स—जे०. एन० सरकार, पृ० २०३–२०४ ।

३. शिवाजी एण्ड हिज टाइम्स—जे० ए० सरकार, पृ० ९१ ।

४. 'हिस्ट्री आफ दी मरहट्टाज'—ग्रान्ट उफ ।

भविष्यवाणी द्वारा ढकने का प्रयास किया गया है ।[1]

(७) ग्रान्ट उफ के अनुसार शिवाजी पाँच सौ घुड़सवारों तथा एक हजार पदातियों के साथ दिल्ली जाकर औरंगजेब के दरबार में उपस्थित हुए। कुछ इतिहासकारों ने दिल्ली जाने कोन लिखकर, आगरा जाने का उल्लेख किया है और शिवाजी ने वहीं मुगल सम्राट से भेंट की।[2]

(८) औरंगजेब की कैद से वापस लौटने के बाद शिवाजी की उपस्थिति प्रताप दुर्ग में दिखाई गई है परन्तु इतिहास के अनुसार वे रायगढ़ में प्रकट हुए थे।[3] कुछ इतिहासकारों के अनुसार शिवाजी ने दक्षिण पहुँचकर मुगलों को दिये हुए सभी किलों को जीत लिया। शिवराजविज्य में भी ऐसा ही वर्णन है। कुछ इतिहासकारों के अनुसार उन्होंने ३ वर्ष तक पुरन्दर सन्धि का पालन किया उसके बाद युद्ध करके सभी किले जीते। इसी प्रकार जयसिंह की कारुणिक मृत्यु, मोहब्बत खाँ का मराठों द्वारा हराया जाना आदि व्यास जी द्वारा वर्णित घटनाएँ ऐतिहासिक ही हैं।[4]

इस प्रकार शिवराजविजय में वर्णित अधिकाश प्रमुख घटनाएँ ऐतिहासिक हैं। यत्र-तत्र लेखक ने साहित्यिक आवश्यकता तथा नेतृगत एवं प्रतिनेतृगत चरित्रों की संगति के लिये ऐतिहासिक कथा में परिवर्तन किया है, फिर भी इसकी ऐतिहासिकता का आघात नहीं हुआ है।

**(iii) चरित्र की दृष्टि से शिवराजविजय की ऐतिहासिकता**—जैसा कहा गया है कि शिवराजविजय में ऐतिहासिक और काल्पनिक दोनों प्रकार के पात्र हैं। ऐतिहासिक पात्रों में शिवाजी, जयसिंह, औरंगजेब आदि पात्रों का चरित्र इतिहास के अनुरूप ही चित्रित किया गया है। कुछ ऐतिहासिक पात्र ऐसे भी हैं, जिनके चरित्रों को कवि ने बहुत कुछ अशों में काल्पनिक रूप में चित्रित किया है। इसी सन्दर्भ में यह भी कहना अनुचित न होगा कि व्यास जी ने काल्पनिक पात्रों को भी ऐतिहासिक चरित्रों के साथ इतना मिला दिया है कि वे भी ऐतिहासिक ही प्रतीत होते हैं।

---

१. शिवराजविजय।
२. ग्रेटमैन आफ इण्डिया 'चार्ल्स किनसिड, पृ० १६५।
३. हिस्ट्री आफ दी मरहट्टाज—पृ० ६७।
४. हिस्ट्री आफ दी मरहट्टाज आदि।

अस्तु, शिवराजविजय एक ऐसा काव्य है जिसमें पूर्ण साहित्यिक कलात्मकता के आधान के बाद भी ऐतिहासिकता अक्षुण्ण है। भारतीय काव्यशास्त्र के अनुसार ऐतिहासिक काव्य में ऐतिहासिक तत्व केवल इतिवृत्त के निर्वाह-मात्र के लिये नहीं होते, अपितु वे कथा के रस अथवा भावों के अनुकूल होते हैं। कवि की कल्पना इतिहास की मर्यादा को भंग नहीं करती, अपितु इतिहास-गत मुख्य कथानक से एक रूप हो जाती है। व्यास जी ने अपने इस ऐतिहासिक उपन्यास में मर्यादाओं का उल्लंघन नहीं किया है।

**शिवराजविजय की औपन्यासिकता**—संस्कृत साहित्य में कथा-आख्यायिका आदि विविध रूपों में गद्य काव्य लिखे जाते रहे हैं जो कि कृष्णमाचार्य के अनुसार एक ही जाति के दो नाम हैं। संस्कृत में व्यास जी से पूर्व उपन्यास का प्रादुर्भाव नहीं हुआ था यद्यपि नाटचशास्त्र आदि उपन्यास शब्द का प्रयोग अवश्य मिलता है परन्तु इस अर्थ के लिये उसका प्रयोग नहीं हुआ है— "वज्रम् पुष्पमुपन्यासः वर्णसंहार इत्यादि।" (दशरूपक) इस नवीन (काव्य विधा) उपन्यास शब्द का प्रयोग सर्वप्रथम बगला साहित्य में हुआ और उसी से हिन्दी में भी इसका प्रचलन हुआ।

पं० अम्बिकादत्तव्यास संस्कृत और हिन्दी दोनों भाषाओं के विद्वान् थे। भारतेन्दु हरिश्चन्द्र से उनका घनिष्ठ सम्पर्क था। सम्भवतः उन्हीं से उपन्यास लिखने की प्रेरणा प्राप्त हुई होगी। व्यास जी की 'गद्यकाव्य मीमांसा भाषा' से यह प्रतीत होता है कि संस्कृत में उपन्यास के अभाव से वे दुःखी थे और उसकी पूर्ति हेतु 'शिवराजविजय' की रचना में प्रवृत्त हुए। इस प्रकार संस्कृत साहित्य की गद्य परम्परा में शिवराजविजय एक नवीन एवं आधुनिक काव्य-विधा होने के कारण उन्हीं मानदण्डों के अनुसार इसकी आलोचना भी संगत होगी। आधुनिक समालोचनात्मक दृष्टि से उपन्यास के ६ तत्व माने गये हैं – (१) कथानक, (२) संवाद, (३) रचना-शैली, (४) चरित्र-चित्रण, (५) देशकाल और (६) उद्देश्य। इन्हीं तत्वों के आधार पर शिवराजविजय की समीक्षा प्रस्तुत है।

**कथानक**—कथानक उपन्यास का आधार स्तम्भ है। अन्य तत्व इसी के

आश्रित होते हैं। व्यास जी ने अपनी काव्य-रचना के लिये ऐसी कथा का चयन किया जो भारतीय हिन्दू जन के लिए अत्यन्त हृदयग्राही था और उसके नायक शिवाजी देश, जाति एवं धर्म के उद्धारक के रूप में समादृत थे। व्यास जी ने प्राचीन गद्यकाव्य की परम्पराओं से कुछ अलग हटकर अपनी कथावस्तु की योजना की। शिवराजविजय का कथानक शिवाजी के ऐतिहासिक रूप को उपस्थित करने में समर्थ है। इसमें प्रासंगिक कथा के नायक रघुवीरसिंह का भी चरित्र कम विकसित नहीं है। जहाँ प्राचीन गद्यकाव्यों में कथानक की यथार्थता पर विशेष ध्यान नही दिया जाता था वहीं व्यास जी की प्रवृत्ति इससे भिन्न है। इसमें उन्होंने आधुनिक उपन्यास कला के अनुसार यथार्थता का पर्याप्त समावेश किया है। कथानक की दूसरी विशेषता होती है उसकी साकांक्षता एवं सम्प्रेषणीयता जिसका उपन्यास में विशेष महत्व है। व्यास जी ने इसकी ओर विशेष ध्यान दिया है। कहीं पर भी अनावश्यक विशेषणों तथा वर्णनों की भरमार से कथा-गति को शिथिल नहीं होने दिया है।

व्यास जी ने शिवराजविजय की कथा का प्रारम्भ ही बिलकुल नये ढंग से किया है जो प्राचीन परम्पराओं से भिन्न है। सूर्योदय होने पर एक ब्राह्मण वटु कुटी से बाहर निकलकर पूजा के लिये फूलों का चयन प्रारम्भ करता है। काव्य की समाप्ति अवश्य कुछ प्राचीन मार्ग पर ही आधृत प्रतीत होती है।

शिवराजविजय का कथानक संगठित घटनात्मक की अपेक्षा शिथिल कथनात्मक ही अधिक है क्योंकि इसकी प्रत्येक घटनाएँ एक दूसरे का परिणाम न होकर स्वतन्त्र हैं। गौरसिंह का वृत्तान्त, वीरेन्द्र सिंह की कथा, रघुवीर सिंह और सौवर्णी की प्रेम गाथा आदि पृथक्-पृथक् घटनाएँ हैं। लेखक ने उन्हें एक सूत्र में पिरो कर साकांक्ष बना दिया है।

अस्तु, कथानक की दृष्टि से शिवराजविजय संस्कृत जगत् से हट कर आधुनिकता का परिवेश लिये हुए संस्कृत जगत् में अवतरित हुआ है। व्यास जी ने बड़ी कुशलता के साथ काव्यात्मकता का पुट देकर भी उसके ऐतिहासिकता को अक्षुण्ण रखा है।

देशकाल—प्रत्येक कथानक के पात्रों की क्रियायें तथा संवाद आदि किसी स्थान विशेष तथा देश में घटित होते हैं। काव्य में इन्हें देशकाल कहा जाता है। प्राचीन गद्यकारों ने तो कहीं-कहीं पर तो वर्ण्य से भी अधिक देशकाल का वर्णन किया है। केवल दण्डी ही इसके अपवाद हैं व्यास जी ने देशकाल के वर्णन में मध्यम मार्ग का आश्रय लिया है। न तो दण्डी के समान देशकाल की उपेक्षा की है और न ही बाण और सुबन्धु के समान अत्यधिक विस्तृत वर्णन ही किया है।

ऐतिहासिक उपन्यासों में देशकाल की अपेक्षा तद्युगीन सांस्कृतिक एवं सामाजिक पृष्ठभूमि के चित्रण का महत्व अधिक होता है। व्यास जी ने इस बात का पूरी तरह से ध्यान रखा है। देशकाल का अपेक्षित चित्रण ही किया है और साथ ही तद्युगीन सांस्कृतिक पृष्ठभूमि को उचित रूप में उपस्थित किया है।

पात्र—काव्यों में दो प्रकार के पात्रों की योजना उपलब्ध होती है—(१) प्रतिनिधि पात्र तथा (२) व्यक्तित्व प्रधान पात्र। जब कोई पात्र किसी वर्ग, जाति अथवा समान भावनात्मक समूह का प्रतिनिधित्व करता है तब वह प्रतिनिधि पात्र कहलाता है और जब कोई पात्र अपनी निजी विशेषता को लेकर ही कथानक में पदार्पण करता है तब वह व्यक्तित्व प्रधान पात्र कहलाता है।

संस्कृत के प्राचीन गद्यकाव्यों के अधिकांश पात्र व्यक्तित्व प्रधान पात्र ही हैं। दण्डी राजहंस, मान, सार, राजवाहन आदि, बाण के तारापीड, चन्द्रापीड, वैशम्पायन, कादम्बरी तथा महाश्वेता आदि एवं सुबन्धु के वासवदत्ता तथा कन्दर्पकेतु आदि ऐसे ही व्यक्तित्व प्रधान पात्र हैं।

व्यास जी के सभी पात्र प्रायः प्रतिनिधि पात्र के रूप में चित्रित किये गये हैं। शिवाजी एवं उनके सभी साथी देश-प्रेम, जाति-प्रेम एवं धर्म-प्रेम से युक्त हैं। वे सभी एक प्रकार की भावना वाले वर्ग का प्रतिनिधित्व करते हैं। गौरसिंह तथा रघुवीरसिंह राजपूत हैं और वे इस जाति का प्रतिनिधित्व करते हैं। जयसिंह राजपूत होकर हिन्दुओं पर अत्याचर करने वाले औरंगजेब का साथ देता है तथापि उसका चरित्र वीरता, प्रतिज्ञा-पालन, शरणागत-वत्सलता

आदि राजपूत की विशेषताओं को व्यक्त करता है। दूसरी ओर विरोधी मुसलमान सेनापति दम्भी, उत्पीडक अन्यायी और विश्वासघाती है, जो मुस्लिम शासकों का प्रतिनिधित्व करते हैं।

व्यास जी के पात्र केवल कवि प्रतिपादित विशेषताओं से ही युक्त नहीं हैं, अपितु उनकी अपनी विशेषताएँ भी हैं, जो उनकी क्रियाओं द्वारा परिलक्षित होती हैं। रघुवीर सिंह की वीरता और साहस उनकी क्रियाओं से ही परिलक्षित होता है। इस प्रकार व्यास जी ने पात्रों की योजना में प्राचीन परम्पराओं की उपेक्षा करके ऐतिहासिक उपन्यास के अनुरूप ही पात्रों की योजना की है।

**रचना-शैली**—व्यास जी ने शिवराजविजय में गद्य की प्राचीन परम्पराओं का पालन करते हुए उसकी अतिशयता से बचने की चेष्टा की है। वैदर्भी रीति का आश्रय लेते हुए अधिक समासों से उपन्यास को क्लिष्ट नहीं बनाया है। अलङ्कारों का भी प्रयोग उचित मात्रा में करके उससे काव्य को बोझिल नहीं बनाया है। कहीं-कहीं पर नाटकीय मोड़ से उपन्यास को अत्यधिक मार्मिक एवं हृद्य बना दिया। जयसिंह द्वारा शिवाजी के सैनिकों को पारितोषिक दिये जाते समय रघुवीर का अपमानित किया जाना, आगरे में शिवाजी की कृत्रिम रुग्णता के अवसर पर मुरेश्वर का यवन चिकित्सक के रूप में आना आदि भावनात्मक घटनाओं के नाटकीय दृश्य शिवराजविजय की विशेषताएँ हैं।[1]

**संवाद-योजना**—प्राचीन गद्यकाव्यों में अथवा सम्पूर्ण श्रव्य काव्य में संवाद-योजना का कोई महत्त्व नहीं था। काव्यशास्त्रियों ने भी संवाद को काव्य के आवश्यक तत्व के रूप में स्वीकार नहीं किया है। परन्तु आधुनिक युग में उपन्यास आदि में संवादों का विशेष महत्व स्वीकार किया गया है। हडसन के अनुसार संवाद उपन्यास के सर्वाधिक आनन्ददायी तत्वों में से एक है।[2]

व्यास जी ने शिवराजविजय में नाटकीय एवं प्रभावशाली संवादों की योजना करके संस्कृत गद्यकाव्य के लिये एक नई दिशा प्रदान की। सन्यासी

---

१. रचना शैली विशेष विवेचन काव्यशिल्प के प्रसंग में देखिये। भूमिका इसी पुस्तक में।

२. 'ऐन इन्ट्रोडक्शन टू दी स्टडी ऑफ लिटरेचर'—पृ० १५४।

(गौरसिंह) तथा द्वारपाल (प्रहरी) के संवाद तथा तानरंग (गौरसिंह) एवं अफजल खाँ के संवाद अत्यन्त नाटकीय एवं रोचक हैं।[1] शिवराजविजय के संवाद अत्यन्त स्वाभाविक एवं चरित्रों के अनुकूल हैं।

उद्देश्य—संस्कृत काव्य-शास्त्र के अनुसार ये ६ उद्देश्य माने गये हैं—यशः प्राप्ति, धन प्राप्ति, व्यवहार ज्ञान, दुःख विनाश, आनन्द प्राप्ति तथा उपदेश। प्रायः इन्हीं उद्देश्यों के लिये काव्यों की रचना की जाती थी। काव्य-रचना उद्देश्य की दृष्टि से भी व्यास जी के शिवराजविजय में कुछ नवीनता दृष्टि-गोचर होती है। उन्होंने परम्परागत प्रयोजनों को रखते हुए भी देश, जाति और धर्म के गौरव की प्रतिष्ठा और इससे जनमानस आप्लावित करना अपना मुख्य लक्ष्य निर्धारित किया—"परं मया तु सनातन धर्मधूर्वह शिवराजवर्णनेन रशना पावितैव, प्रसंगतः सदुपदेश निर्देशैः स्वब्राह्मण्यं सफलितमेव, ऐतिहासिक काव्य रुचीनि स्वमित्राणि रंजितान्येव ........ ।"[2]

व्यास जी का दूसरा उद्देश्य यह रहा कि संस्कृत साहित्य में नवीन, मनोरम तथा चमत्कार पूर्ण मार्गों का आधान किया जाय। व्यास जी अपनी सशक्त लेखनी से शिवराजविजय उपन्यास विधा को स्रावित करके अपने उद्देश्यों में पूर्ण सफल हुए हैं।

**व्यास और बाण की तुलनात्मक समीक्षा—**

कोई भी कवि या लेखक अपने पूर्ववर्ती साहित्यिक प्रवृत्तियों से बिल्कुल अछूता नहीं रह सकता है। व्यास जी के पूर्ववर्ती गद्यकारों में तीन प्रमुख थे—बाण, दण्डी और सुबन्धु। इन तीन गद्यकारों में बाण और सुबन्धु की रचना और भाव के चित्रण की शैली लगभग एक-सी रही है परन्तु दण्डी की भाषा-शैली तथा भावाभिव्यञ्जना दोनों ही पृथक् रही हैं। इन दोनों परम्पराओं के रहते हुए भी आधुनिकता से प्रभावित पं० अम्बिकादत्तव्यास ने कुछ-कुछ अंशों में उक्त दोनों गद्य परम्पराओं का अनुकरण किया तथा कुछ अंशों में अपने उपन्यास को आधुनिक औपन्यासिक तत्वों से सजा कर एक नवीन विधा

---

१. द्र०—शिवराजविजय द्र० १०१–१०८ तथा १६७।

२. 'शिवराजविजय' निर्माण हेतुः।

के रूप में प्रस्तुत किया। अतः शिवराजविजय को बाण और दण्डी के काव्यात्मक मान-दण्डों तथा आधुनिक मान-दण्डों का एक सम्मिश्रित रूप कहा जा सकता है। शिवराजविजय के अध्ययन से यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि शिवराज पर बाण की काव्य-शैली का बहुत अधिक प्रभाव पड़ा है। इसीलिए समालोचकों ने व्यास जी को अभिनव बाण 'व्यासस्त्वभिनवोबाणः' कहकर उनकी प्रतिभा और काव्य-शैली का उचित मूल्यांकन किया है। यह सच है कि अलंकृत गद्यकाव्य परम्परा में बाण के सच्चे उत्तराधिकारी के रूप में व्यास जी को ही माना जा सकता है। बाण और व्यास की संक्षिप्त तुलना इस प्रकार है।

बाण ने अनेकों ग्रन्थों की रचना की परन्तु अलंकृत गद्य-शैली के प्रतीक कादम्बरी और हर्षचरित ही उनकी अमर कृतियां मानी जाती हैं। व्यास जी ने कुल तो लगभग ७८ ग्रन्थों का प्रणयन किया है, परन्तु शिवराजविजय एकमात्र ऐसी कृति है जो उनकी यशोगाथा को विकसित करने वाली है। अतः इनकी तुलना करते हुए हम सकते हैं कि—

(१) कथानक—हर्षचरित की कथा ऐतिहासिक है, कादम्बरी की कल्पित। इन दोनों कथानकों का समाहार करते हुए हर्षचरित के आधार पर व्यास जी ने हर्षवर्धन की भाँति महाराष्ट्र-केसरी वीर शिवाजी के ऐतिहासिक कथा को स्वीकार किया और कादम्बरी की प्रेमगाथा के अनुरूप सौवर्णी की प्रणय-कथा की कल्पना की। हर्षचरित की ऐतिहासिक कथा का संघटनात्मक कथानक है, शिवराजविजय की कथा का शिथिल कथनात्मक है।[1] कादम्बरी में वर्णनों और विशेषणों के आधिक्य से कथा की गति मन्द पड़ जाती है परन्तु व्यास जी की कथा ऐसी नहीं है। कथा के संयोजन में दोनों लेखकों ने संश्लिष्टात्मकता पर विशेष ध्यान दिया है। बाण का कथानक परम्परावादी दृष्टिकोण से वर्णित है परन्तु व्यास जी के कथनाक में नवीनता का प्रयोग है।

पात्र - बाण के पात्र ऐतिहासिक एवं कल्पित दोनों हैं। व्यास जी ने भी दोनों प्रकार के पात्रों की योजना की है। बाण के पात्रों में अतिशयता और अतिमानवीनता का आधान है परन्तु व्यास जी के पात्र इससे रहित हैं। वे

१. उद्धरण आदि के लिए काव्यशिल्प देखिये—भूमिका—इसी पुस्तक की।

यथार्थ के धरातल पर स्थित है। पात्रों के चरित्र-चित्रण में बाण का दृष्टिकोण आदर्शवादी अधिक और यथार्थवादी कम है। व्यास का दृष्टिकोण यथार्थवादी अधिक तथा आदर्शवादी कम हैं।

**रचना-शैली**—बाण की भाषा-शैली आलंकारिक, समासबहुला तथा जटिल पदविन्यासात्मिका है। व्यास जी की भाषा-शैली भी आलंकारिक है परन्तु अलंकारों का प्रयोग उचित मात्रा में किया गया है। अधिक लम्बे समास नहीं हैं परन्तु विन्यास सरल हैं। नूतन शब्दों का प्रयोग भी व्यास जी ने बाण की अपेक्षा कम किया है। बाण के काव्य में विभिन्न शैलियों तथा रीतियों का निदर्शन होता है और यह विशेषता व्यास जी के काव्य में भी विद्यमान है किन्तु बाण के जितनी दक्षता और प्रौढ़ता इनके काव्य में नहीं है। बाण के काव्य में पाण्डित्य प्रदर्शन की भावना विशेष लक्षित होती है परन्तु शिवराज-विजय में पाण्डित्य प्रदर्शन की भावना का अभाव है। समग्र दृष्टि से बाण के काव्य में काल्पनिक चमत्कार और भावों के विशद वर्णन के लिए प्रयुक्त भाषा में जटिलता और दुरूहता है इसीलिए तो बाण के काव्य को नारिकेल फल सम्मितं वचः' कहा गया है। परन्तु व्यास जी के काव्यों में इस प्रकार की जटिलता नहीं है। उनकी भाषा बड़ी ही सुबोध तथा प्रवाहमयी है।[1] इसी दृष्टि से डॉ० भगवानदास ने लिखा है—" वासवदत्ता और कादम्बरी के शब्दों की अरण्यानी में तो बेचारा अर्थपथिक सर्वथा भूल भटक कर खो जाता है, उसका पता ही नहीं लगता। कविता के गुणों में प्रसाद गुण एक मुख्य गुण है; वह इन दो काव्याभासों में मिलता नहीं—विपरीत इसके 'शिवराजविजय' में भाषा उत्तमोत्तम ओजस्विनी भी, अर्थपूर्ण भी, सुबोध्य भी, यथा-स्थान, यथावसर उद्दाम भी कोमल भी है।"

**विविध वर्णन**—महाकवि बाण पृथ्वी से आकाश तक के वर्णन के लिए प्रसिद्ध हैं। भावतत्व हो या वस्तु—बाण की लेखिनी से अछूता नहीं रह गया है। इसी दृष्टि से 'बाणोच्छिष्टं जगत्सर्वम्—' की उक्ति प्रसिद्ध है। व्यास जी विविध वर्णनों के चक्कर में उतना नहीं पड़ते हैं। कथानक की यथार्थता को प्रदर्शित करने के लिए जितना अपेक्षित होता है, उतना ही वर्णन करते हैं।

प्राकृतिक चित्रण भी बाण बड़ी विशदता के साथ करते हैं। पहाड़ हो

१. उद्धरण आदि के लिए काव्य शिल्प देखिए—भूमिका इस पुस्तिका की।

या नदी, जंगल हो या सरोवर, पशु हो या पक्षी, सभी का चित्रण बड़ी सूक्ष्मता के साथ करते हैं। प्राकृतिक चित्रण व्यास जी ने भी किया है, परन्तु उनके चित्रण की इतनी विशदता तथा सूक्ष्मता नहीं है। बाण और व्यास दोनों ने प्रकृति के कोमल और कठोर दोनों पक्षों का चित्रण किया है।

जीवन के गहन अनुभवों की जितनी मार्मिक अभिव्यंजना बाण ने की है, उतनी व्यास जी नहीं कर सके हैं। सौन्दर्य और प्रेम की जैसी जीवन्त प्रतिमाएँ कादम्बरी और महाश्वेता हैं। वैसी सौवर्णी और रोशनआरा नहीं हैं। चन्द्रापीड जैसी प्रेमी शिवराजविजय में कोई नहीं है। फिर भी प्रणय की उदार भावना की अभिव्यंजना दोनों ने समान रूप से की है।

बाण ने अपनी सूक्ष्म पर्यवेक्षिणी शक्ति, कल्पना और ज्ञान से मानवीय भावों और प्रवृत्तियों के विशद चित्रण में, विविध वस्तुओं के प्रतीक प्रकाशन में तथा सिद्धान्तों के सुस्पष्ट प्रतिपादन में अत्यन्त सफल और सिद्धहस्त हैं। यद्यपि ऐसा प्रयास व्यास जी ने भी किया है और बहुत कुछ अंशों में सफल भी हुए हैं, परन्तु बाण की समानता नहीं कर सके हैं।

इस प्रकार उपर्युक्त विवेचन से यह स्पष्ट होता है कि व्यास बाण के अनुगामी हैं। उनकी बहुत-सी परम्परागत विशेषताओं का अनुकरण करके अपने काव्य को अलंकृत किया है। जहाँ तक कलावादिता के प्रत्येक क्षेत्र में व्यास को बाण से पीछे रह जाने की बात है उसका एक कारण यह भी है कि व्यास जी शुद्ध रूप से केवल बाण अनुगामी नहीं रहे हैं अपितु उपन्यास की आधुनिक प्रवृत्तियों को विशेष रूप से ध्यान में रखकर काव्य लिख रहे थे। अतः दोनों के दृष्टिकोण में भी अन्तर था।

**दण्डी और व्यास की तुलनात्मक समीक्षा**—महाकवि दण्डी के दो गद्य-काव्य माने जाते हैं—१. अवन्तिसुन्दरीकथा और २. दशकुमारचरित। अवन्तिसुन्दरीकथा के अपूर्ण तथा सन्देहास्पद होने के कारण उनकी काव्य-शैली का मापदण्ड दशकुमारचरित ही माना जाता है। इसमें दस राजकुमार अपने-अपने पर्यटनों, अनुभवों तथा पराक्रमों का मनोहारी वर्णन करते हैं। इसमें झूँठ, कपट, चोरी, जुंआ, मार-काट की भरमार है। सभी राजकुमार उचित-अनुचित का विचार छोड़कर अपनी कार्यसिद्धि के लिए प्रयास करते हैं। सम्भवतः इसीलिए चन्द्रशेखर पाण्डे तथा शान्तिकुमार आदि इसे धूर्तों का रोमांस मानते हैं।

रात्रि के तीन पहर व्यतीत कर दिये थे, वह (कन्या) इस समय सो रही है, उठकर पुनः वैसे ही रोयेगी, अतः उसके माता-पिता और घर का पता लगाना चाहिए।" यह सुनकर, गर्म सांस लेकर जब तक उस (गौर बटु) ने भी कुछ कहना चाहा, तभी अचानक उन दोनों की दृष्टि पर्वत शिखर पर पड़ी।

**संस्कृत-व्याख्या**—अलं भो अलम्=अलमिति पर्याप्ते तथा भो इति सम्बोधने, मया = श्यामबटुना, एवं, पूर्वम्=आदौ, कुसुमानि=पुष्पाणि, अवचितानि=संकलितानि, त्वं तु=गौरबटुस्तु, चिरं=चिरकालम् यावत्, रात्रौ=निशायां, अजागरीः=न अशयिष्ठाः, इति =अस्माद्धेतोः, क्षिप्रं=शीघ्रम् न, उत्थापितः=जाग्रतः, गुरुचरणा=गुरुवर्यः, अत्र=इह, तडागतटे= सरस्तीरे, सन्ध्याम्—प्राप्तस्पूजनम्, उपासते=सम्पादयन्ति, संस्थापिता= निक्षिप्ता, मया=श्यामबटुना, निखिला=समग्रा, सामग्री=पूजनोपकरणम्, तेषाम्=गुरूणाम्, समीपे=पार्श्वे। यां=यां कन्याम्, च, सप्तवर्षकल्पाम्= सप्तवर्ष-देशीयाम्, यावनत्रासेन = यवनभयेन, निःशब्दम् = शब्दमकुर्वाणा, रुदतीम् = विलपन्तीम्, परमसुन्दरीम् = अनिन्द्य-सुन्दरीम्, कलित मानव देहाम्=कलित, धारितः=मानवस्य, मनुष्यस्य, देह, शरीरम् यया सा, ताम्; इव सरस्वतीम् = वीणापाणिम्, सान्त्वयन् = आश्वासयन्, मरन्दमधुरा= पुष्परसेन मिष्ठाः, अपः=जलानि, पाययन् पातुं प्रददन्, कन्दखण्डानि= ऋषीणाम् खाद्यविशेषाणां भागान् भोजयन् खादयन्, त्वं=गौरबटुः, त्रियामायाः=निशायाः, यामत्रयम्=प्रहरत्रयम्, अनैषीः= अयापयषीः, सेयम्= सा बालिका, अधुना = इदानीम्, स्वपिति = शेते, उद्बुद्ध्य=उन्निद्रय, पुनस्तथैव=भूयोपूर्ववत्, रोदिष्यति=विलपिष्यति, तत्=तस्मात्, तस्याः= बालिकायाः, पितरौ=जननी जनकौ, गृहं च=सद्म च, परिमार्गणीयानि= अन्वेष्टव्यानि-इति=एवम संश्रुत्य=निशम्य, उष्णं निःश्वस्य=अशीतमुच्छ्वस्य, यावत् यदैव, सोऽपि=गौरबटुरपि, किञ्चिद्, वक्तुम्=कथयितुम, इयेष= इच्छति स्म, तावद्=तदैव, अकस्मात्=सहसा, पर्वत शिखरे=पर्वत श्रृंगे, उभयोः=गौरबटुश्यामबट्वोः, दृष्टिः, निपपात=अपतत्।

**हिन्दी-व्याख्या**—**अलं भो अलम्** = अलम्, पर्याप्त हो गया है, बस करो, **भो** = सम्बोधन सूचक पद है। **अवचितानि** = तोड़ लिये गये हैं, अव + √चि + क्त (न पुं०, प्र० व०)। **चिरम्** = देर तक, अव्यय पद। **रात्रौ-अजागरीः** = रात्रि में-जागते रहे, √जागृ + लुङ् (म० पु०, ए० व०)। **क्षिप्रम्** = शीघ्र। **न उत्थापितः** = नहीं उठाये गये, 'उत् + √स्था + पुक् णिच् + क्त'। **गुरुचरणाः** = गुरु जी (आदर के लिये ब० व०)। **तडागतटे** = तालाब के किनारे, तडागस्य तटे (तत्पु०)। **सन्ध्याम्** - नित्यकृत्य पूजन। **उपासते** = उपासना कर रहे हैं, उप + √आस् + लट् (त), आत्मनेपद। **संस्थापिता** = रख दिया है, सम् + स्था णिच् + पुक् + क्त (स्त्री लि०)। **निखिला** = सम्पूर्ण। **सामग्री** = पूजा की सामग्री। **सप्तवर्षकल्पाम्** = लगभग सात वर्ष अवस्था वाली, 'सप्तवर्ष + कल्पत्' यहाँ 'ईषद् असमाप्ति' (कुछ कमी) के अर्थ में 'ईषदसमाप्तौ कल्पब्देशीयरः' से 'कल्पप्' प्रत्यय हुआ है। **यावनत्रासेन**—यवन के भय के कारण, 'यवनेभ्यः आगतः' अथवा 'यवनानाम् अयम्' इस अर्थ में यवन से अण् होकर 'यावन' बनता—'यावनश्चासौत्रासः तेन' यावनत्रासेन, संस्कृत साहित्य में यवन और जवन दोनों शब्द मिलते हैं। विवेचन के आधार श्री पञ्चानन तर्करत्न भट्टाचार्य ने जवन शब्द को ही उचित माना है। **निःशब्दम्**—बिना शब्द किये हुये, भय के कारण रोने में शब्द नहीं कर रही थी, 'निर्गतः शब्दः यथा, तथा निःशब्दम्'। **रुदतीम्** - रोती हुई को, √रुद् + शतृ + ङीप् (स्त्री० द्वि० ए० व०)। **कलितमानवदेहाम्** = कलितः मानवः देहः या सा, ताम् (बहु०) मानव शरीर को धारण करने वाली। **सान्त्वयन्** = ढाढस बंधाते हुए। **मरन्दमधुरा** = पुष्प रस के मिश्रण से मधुर, 'मरन्द' का प्रयोग पण्डितराज ने किया है—"अपि दलदरविन्द ! स्यन्द मानम् मरन्दम्, तव किमपि लिहन्तो मञ्जु गुञ्जन्तु भृङ्गा" मरम् द्यति इति मरन्दः' अर्थात् भ्रमर के मरण को नष्ट करने वाला 'मरन्द' होता है। मरन्द भ्रमर का जीवन होता है। **अपः** = जल। **पाययन्** = पिलाता हुआ, √'पा + णिच् + शतृ'। **कन्दखण्डानि** = कन्द के खण्डों को, कन्द ऋषियों का एक विशेष प्रकार का भोजन है। पृथ्वी के भीतर होने वाली जड़ के रूप में होता है 'कन्दमस्त्री, 'मूलसस्यम्' (वैजयन्ती)। **भोजयन्** = खिलाते हुए, √'भुज + णिच् + शतृ'।

त्रियामायाः=रात्रि के, यह योगरूढ शब्द है, 'रात्रिस्त्रियामा क्षणदा क्षपेत्यमरः।' यामत्रयम् तीन पहर (तीन घण्टे का एक पहर होता है।) अनैषीः=बिता दिया था, √नी+लुङ् (म० पु०, ए० व०)। स्वपिति= सो रही है। उदबुद्धय=जगकर, 'उद्+√बुध+ल्यप्,'। रोदिष्यति= रोयेगी। परिमार्गणीयानि=खोजना चाहिए, परि+√मृज्+अनीयर (ब. व)। एतस्याः=इसके। पितरौ माता पिता को, माता च पिता च (एकशेष द्वन्द)। संश्रुत्य=सुनकर, सम्+√श्रु+ल्यप्। निःश्वस्य=श्वास लेकर, निः+√श्वस्+ल्यप्। वक्तुम्=कहने के लिये, √वच्+तुमुन्, इयेष=इच्छा की, √इष्+लिट् (तिप्)। पर्वतशिखरे=पर्वत की चोटी पर, पर्वतस्य शिखरे (तत्पु०)। दृष्टि=दृष्टि, 'दृश्+क्तिन्'। निपपात=पड़ी 'नि+√पत्+लिट् (तिप्)'।

टिप्पणी—(i) 'कलित मानव देहामिव सरस्वतीम्'—यहाँ मानव के रूप में अवतीर्ण हुई सरस्वती के समान में उत्प्रेक्षा अलंकार है। इव संभावना वाचक है।

(ii) यावन त्रास से त्रस्त सप्तवर्ष देशीय के वर्णन से यवनों की क्रूरता और अत्याचार का निर्देश किया गया है। और उस कन्या की दुःखद स्थिति का मार्मिक चित्रण किया गया है।

तस्मिन् पर्वते आसीदेको महान्कन्दरः तस्मिन्नेव महामुनिरेकः समाधौ तिष्ठति स्म। कदा स समाधिभङ्गीकृतवानिति कोऽपि न वेत्ति। ग्रामणी-ग्रामीण-ग्रामाः समागत्य मध्ये मध्ये तं पूजयन्ति प्रणमन्ति स्तुवन्ति च। तं केचित कपिल इति, अपरे लोमश इति, इतरे जैगीषव्य इति, अन्ये च मार्कण्डेय इति, विश्वसन्ति स्म स एवायमधुना शिखरादवतरन् ब्रह्मचारिवटुभ्यामदर्शि।

हिन्दी-अनुवाद—उस पर्वत पर एक बहुत बड़ी गुफा थी। उसी में एक महामुनि समाधि में स्थित थे। इन्होंने कब समाधि लगाई, यह कोई नहीं जानता। गाँव के प्रधान तथा गाँवों के लोग बीच-बीच (कभी-कभी) वहाँ आकर उनका पूजन, प्रणाम और स्तवन किया करते थे। इनको कोई कपिल, कोई लोमस,

